अभय-राजाको ( राज्य करते ) बीस वर्ष पूरा हो चुके थे । तब अभयके बीसवें वर्षमें, पकुण्डक अभय नामक दामरिक(=द्रविड )ने राज्य ले लिया । वहां काल-अशोकके सोलहवें ( वि. पू. ३२० ) वर्षमें यहां पकुण्डकके सत्रह वर्ष पूर्ण हुये । वह नीचे एक वर्षके साथ अठारह होते हैं । वहां चन्द्रगुप्तके चौदहवे ( वि. पू. २५० ) वर्षमें यहां पकुण्डक-अभय मर गया ; (और) मुटसीवने राज्य पाया । वहां असोक धर्मराजाके सत्रहवें ( वि पू. १९१ ) वर्षमें, यहां मुट-सीव राजा मर गया ; और देवनांप्रिय तिष्यने राज्य पाया ।

भगवान्‌के परिनिर्वाण ( वि. पू. ४२६ )के बाद अजातशत्रुने चौवीसवर्ष ( वि. पू. –४०२ तक) राज्य किया, उदयभद्र सोलह (वि. पू. ४०२-), अनुरुद्ध और मुण्ड आठ (वि. पू. ३८६-), नागदासक चौबीस ( वि. पू. ३७८-), शिशुनाग अठारह ( वि. पू. ३९४-), उसका ही पुत्र अशोक अट्ठाईस ( वि. पू. ३३६-), अशोकके पुत्र दश भाई राजा बाईस वर्ष ( वि. पू. ३०८-) राज्य किये । उनके पीछे नवनन्द ( वि. पू २८६-) भी बाईस ही । चंद्रगुप्त चौबीसवर्ष ( वि. पू २६४-), बिन्दुसार अट्ठाईस वर्ष ( वि. पू. २४०-), उसके पीछे अशोकने ( वि. पू. २१२ में) राज्य पाया । उसके अभिषेक ( वि. पू. २०८ )से पहिले चारवर्ष ( वि पू. १९४ ) ( होगये थे ), अभिषेकसे अठारहवें वर्षमें महेन्द्र स्थविर इस द्वीपमें आ उपस्थित हुये ।···

उस दिन ताम्रपर्णी द्वीपमें ज्येष्ठ-मूल नक्षत्र (=उत्सव ) था । राजा अमात्योंको— ' उत्सव ( = नक्षत्र ) की घोषणाकरके क्रीड़ा करो'—कह, चौवालीस हजार पुरुषोंके साथ नगर से निकलकर, जहां [1]मिश्रकपर्वत है, वहां शिकार खेलनेके लिये गया । तब उस पर्वतकी अधिवासिनी देवता, राजाको स्थविरका दर्शन करानेकी इच्छासे, रोहित मृगका रुप धारण कर, पासहीमें घास-पत्ता खाती सी विचरने लगी । राजाने देखकर–'गफलतमें इस समय मारना अच्छा नहीं है'—( सोचकर ) ताली पीटी । मृग अम्बत्थल (=आम्रस्थल )के मार्गसे भागने लगा । राजा पीछा करते हुये, अम्बत्थल पर चढ़गया । मृग भी स्थविरोंके करीब जा अन्तर्ध्यान होगया । महेन्द्र स्थविरने राजाको पासमें आते देखकर,···कहा—

" तिष्य ! तिष्य ! यहां आ "

राजाने सुनकर सोचा—' इस द्वीपमें पैदा हुआ (कोई) मुझे ' तिष्य ' नाम लेकर बोलने की हिम्मत करनेवाला नहीं है ; यह छिन्न-भिन्न-पटधारी मलिन-काषाय-वसनी मुझे नाम लेकर पुकारता है । यह कौन होगा–मनुष्य है, या अमनुष्य ?' स्थविरने कहा—

" महाराज ! हम धर्मराज(=बुद्ध )के श्रावक श्रमण हैं । तेरेहीपर कृपाकर, जम्बूद्वीप से यहां आये हैं ॥"

उस समय अशोक धर्मराज और देवानांप्रियतिष्य अदृष्ट-मित्र थे ।······।सो यह राजा उस दिनसे एकमास पूर्व अशोक राजाके भेजे अभिषेकसे अभिषिक्त हुआ था । बैशाख-पूर्णिमाको उसका अभिषेक किया गया था । उसने हालहीमें खबर सुनी थी । (बुद्ध-)शासनके

---

१ वर्तमान मिहिन्तले ( सीलोन ) । २ मिहिन्तलेपर एक स्थान, जहांपर अब भी उक्त नामका स्तूप है ।

समाचारको स्मरणकर, ( वह ) स्थविरके उस बचन'''को सुन—" आर्य आगये ! " (जान), उसी समय हथियार रखकर, संमोदन कर 'एक ओर बैठ गया ।'''।वहीं चौवालिस हजार पुरुष आकर उसे घेरकर खड़े होगये, तब स्थविरने दूसरे छःजनोंकोभी दिखलाया । राजाने देखकर—

" यह कब आये ?" " मेरे साथही महाराज !"

" इस वक्त जम्बूद्वीपमें और भी इसप्रकारके श्रमण हैं ?"

" हैं, महाराज ! इस समय जम्बूद्वीप कापायसे जगमगा रहा है । ''' '''''

( तब )स्थविरने राजाकी प्रज्ञा, पांडित्यकी परीक्षाके लिये पासके आम्रवृक्षके विपयमें प्रश्न पूछा—

" महाराज ! इस वृक्षका नाम क्या है ?" " आमका वृक्ष है भन्ते !

" महाराज ! इस आमको छोड़कर औरभी आम हैं या नहीं ?"

" भन्ते ! औरभी वहुतसे आमके वृक्ष हैं ।"

" इस आम और उन आमोंको छोडकर और भी वृक्ष हैं या नहीं ? "

" हैं, भन्ते ! लेकिन वह आम वृक्ष नहीं ( =न-आम्र-वृक्ष ) हैं।"

" दूसरे आम, और न-आम्र-वृक्षोंको छोड़कर और भी वृक्ष हैं ? "

" भन्ते ! यही आम वृक्ष है ।"

" साधु, महाराज ! तुम पंडित हो ।'''"

तब स्थविरने—' राजा पंडित है, धर्म समझ सकता है ' ( सोचकर ),' [१]चूल-हत्थि-पदोपम-सुत्त ' का उपदेश किया । कथाके अन्तमें चौवालीस हजार आदमियों सहित राजा तीनो शरणोंमें प्रतिष्ठित हुआ । '''

उस समय अनुलादेवीने प्रव्रजित होनेकी इच्छासे राजाको कहा । राजाने उसकी बात सुनकर स्थविरको'''कहा '''।

" महाराज हमें स्त्रियोको प्रव्रज्या देना विहित नहीं है । पाटलिपुत्रमें मेरी भगिनी संघमित्रा थेरी है, उसको बुलाओ । '। महाराज ! ऐसा पत्र भेजो, जिसमें संघमित्रा बोधि (=बोध गयाके पीपलकी संतति )को लेकर आये ।"'''

महाबोधि गङ्गामें नावपर रखकर ''विंध्याटवीको पारकर सात दिनमें [२]ताम्रलिप्तिमें पहुँची ।'''। मार्गशीर्ष मासके प्रथम प्रतिपद्के दिन अशोक धर्मराजाने महाबोधिको उठाकर, गले तक पानीमें जाकर नावपर रख, संघमित्रा थेरीको भी अनुचर सहित नावपर चढा ( दिया ) ''। '''सात दिन नागराजोने पूजाकर फिर नावमें रख दिया । उसी दिन नाव जम्बुकोल-पट्टनपर पहुँच गई ।'''। तब चौथे दिन महाबोधिको लेकर ''अनुराधपुर गये । ''। अनुलादेवी ( राज-भगिनी) पांच सौ कन्याओ और पाँच सौ अंतःपुरकी स्त्रियोके साथ संघ-मित्रा थेरीके पास प्रव्रजित हुई । ''। राजाका भांजा अरिष्टभी पांचसौ पुरुषोंके साथ स्थविरके पास प्रव्रजित हुआ ।'''

---

१. पृष्ठ १७० । तम्-लुक्, जि. मेदिनीपुर ( बंगाल ) ।

## त्रिपिटकका लेख-बद्ध करना ।

( वट्टगामनी के शासनकाल वि. पू २८—९६ विक्रम संवत् )में [1]त्रिपिटककी पाली (=पंक्ति )और उसकी अट्ठकथा, जिन्हें पूर्वमें महामति भिक्षु कंठस्थ करके लेआये थे, प्राणियोकी (स्मृति-)हानि देखकर, भिक्षुओंने एकत्रित हो, धर्मकी चिरस्थितिके लिये, पुस्तकोंमें लिखाया ।

॥ इति ॥

---

१. महावंस ३३:१००,१०१

# मूल ग्रन्थोंकी सूची ।

# नामानुक्रमणी।

---

परिशिष्ट ॥ ३ ॥

# शब्दानुक्रमणी ।

---